

# कवितावलीरामायण ॥

श्रीगुसाईंतुलसीदासरचित

जिसमें

सम्पूर्ण आशय रामायणका उक्तकविने अति रुचिर छन्दोंमें वर्णन कियाहै ॥

परमभक्त महात्माओं के उपकारार्थ

दशवींबार

लखनऊ

मुंशीनवलकिशोर (सी, आई, ई) के छापेखाने में छापीगई

सन् १९०४ ई० ॥

श्रीगणेशायनमः ॥

# कवितावलीरामायण ॥

---

## तुलसीकृत बालकाण्ड ॥

सवैया ॥ अवधेशकेद्वारे सकारेगई सुतगोदकै भूपति लैनिकसे। अवलोकिहौं शोच बिमोचनको ठगिसीरही जोनठगे धिकसे ॥ तुलसी मनरंजन रंजित अंजन नैन सुखंजन जातकसे। सजनी शशिमें समशील उभै नव-नील सरोरुहसे बिकसे १ पगनूपुर औ पहुँची करकं-जनि मंजुबनी मणिमाल हिये। नवनील कलेवर पीत भँगा झलकैं पुलकैं नृपगोदलिये ॥ अरबिंदसों आनन रूपमरंद अनंदितलोचन भृंगपिये। मनमेंनबस्यो ऐसो बालकजो तुलसी जगमें फलकौन जिये २ तनकीद्युति श्यामसरोरुहलोचन कंजकीमंजुलताईहरैं। अतिसुंदर शोभित धूरि भरे छबि भूरि अनंग कि दूरिधरैं ॥ दमकैं दँतियां द्युतिदामिनि ज्यों किलकैंकल बालबिनोदकरैं। अवधेशके बालकचारिसदा तुलसीमनमंदिरमें बिहरैं ३ कबहूं शशि मांगत आरि करैं कबहूं प्रतिबिम्ब निहारि डरैं। कबहूं करताल बजाइकै नाचत मातुसबै मनमोद भरैं ॥ कबहूं रिसिआइ रहैं हठिकै पुनिलेत सोई ज्यहि लागिअरैं। अवधेशके बालक चारिसदा तुलसीमनमं-दिरमें बिहरैं ४ बरदन्त कि पंगति कुन्दकली अधराधर

पल्लव खोलनकी । चपला चमकै घनबीचजगै छबिमो-
तिनमाल अमोलनकी ॥ घुँघुरारि लटैं लटकैं मुखऊपर
कुंडल लोल कपोलन की । निवछावर प्राणकरै तुलसी
बलिजाउँ लला इन बोलन की ५ पदकंजनि मंजुबनी
पनही धनुही शरपंकज पाणिलिये । लरिकासँग खेलत
डोलतहैं सरयूतट चौहट हाटहिये ॥ तुलसी ऐसेबालक
से नहिंनेह कहा जपयोग समाधिकिये । नरवेखरशूकर
श्वान समान कहौ जगमें फल कौन जिये ६ सरयूबर
तीरहिंतीर फिरैं रघुबीर सखा अरुबीर सबै । धनुहींकर
तीरनिषंगकसे कटिपीत दुकूलनवीनफबै ॥ तुलसीतेहि
औसर लावनिता दश चारि नौ तीन इकीस सबै । मति
भारतिपंगुभई जो निहारि बिचारि फिरी उपमा न फबै७॥
घनाक्षरी ॥ क्षोणीमेंके क्षोणीपति छाजोंजिन्हें छत्रछाया
क्षोणीक्षोणीछाये क्षितिआये निमिराजके । प्रबलप्रचंड
बरिबंड बरबेष बपु बरिवेको बोलें बैदेही बर काजके ॥
बोलेबंदी विरुद बजाइबर बाजनेऊ बाजेबाजे बीरबाहु
धुनतसमाजके । तुलसी मुदितमन पुरनरनारि जेते बार
बारहेरें मुख औध मृगराजके ८ सीयके स्वयंबर समाज
जहां राजनिको राजनिके राजामहाराजा जानैनामको ।
पवन पुरन्दर कृशानु भानु धनदसे गुणके निधान रूप
धामशोभाकामको ॥ बानबलवान यातुधान पतिसारीखे
शूर जिन्ह गुमानसदा सालिम संग्राम को । तहां दश-
रथके समर्थनाम तुलसीके चपरि चढ़ायो चाप चंद्रमा
ललामको ९ मयन महनपुर दहनगहनजानि आनिकै
सबैकोसार धनुषगढ़ायो है । जनक सदशजेते भलेभले

भूमिपाल कियेबलहीन बलआपनो बढ़ायोहै ॥ कुलिश कठोर कूर्मपीठिते कठिनअति हठिनपिनाक काहूचपरि चढ़ायोहै । तुलसी सो रामके सरोज पाणि परशतहीं टूट्योमानो बारेतेपुरारिही पढ़ायोहै १० ॥ छप्पै ॥ डिगति उर्व्वि अति गुर्व्वि सर्व पर्व्वै समुद्रसर । व्याल बधिर तेहिकाल बिकल दिगपाल चराचर ॥ दिग गयंदलर-खरत परतदशकंध मुखभर । सुरविमान हिमभानु यानु संघटित परस्पर ॥ चौंकेबिरंचि शंकरसहित कोलकमठ अहिकलमल्यो । ब्रह्मंडखंड किधौं चंडध्वनि जबहिं राम शिवधनुदल्यो ११ ॥ घनाक्षरी ॥ लोचनाभिरामघनश्याम रामरूप शिशु सखी कहै सखी सों तू प्रेमपय पालिरी । बालक नृपालजूके ख्यालही पिनाक तोरयो मंडलीक-मंडली प्रतापदाप दालिरी ॥ जनकको सियाको हमारो तुलसीको सबको भावतो ह्वैहै मैं जोकह्यो कालिरी । कौ-शलाकीकोषि परतोषि तन वारियेरी रायदशरत्थ की बलायलीजै आलिरी १२ दूबदधिरोचना कनकथारभरि भरि आरतीसँवारि बरनारि चलींगावतीं । लीन्हें जय-माल करकंज सोहै जानकीके पहिरावो राघवजीको स-खियां सिखावतीं ॥ तुलसी मुदितमन जनकनगर जन झांकतीं झरोखेलागी शोभारानी पावतीं । मानहुँचकोरी चारु बैठीं निजनिज नीड चंदकी किरणिपीवैं पलकोन लावतीं १३ नगर निशानबरबाजै ब्योमदुंदुभी बिमान चढ़ि गानकैकै सुरनारि नाचहीं । जयति जयतिहूंपुर जयमाल रामउर बरषैं सुमन सुर रूरेरूपराचहीं ॥ ज-नकको पनजयो सबको भावतोभयो तुलसी मुदित रोम

रोम मोदमाचहीं । सांवुरो किशोर गोरी शोभापर तृण तोरी जोरीजियो युगयुग युवतिजन याचहीं १४ भले भूप कहत भले भदेस भूपनि सों लोकलखि बोलिय पुनीतरीति सारषी । जगदंबाजानकी जगतपितु रामभद्र जानिजिय जोही जो लगे न मुंहकारषी ॥ देखेहैं अनेक ब्याह सुनेहैं पुराणवेद बूझेहैं सुजानसाधु नरनारि पारषी । ऐसे सम समधी समाजन बिराजमान रामसे न वर दुलहीन सीय सारषी १५ बाणी बिधि गौरी हरि शेषहूं गणेशकही सहीभरी लोमश भुशुंडि बहुबारिषो । चारिदश भुवन निहारि नरनारि सब नारदसो परदान नारद सो पारिषो ॥ तिन्हकही जगमें जगमगाति जोरीएक दूजीको कहैयाको सुनैया चषचारिषो । रमा रमा रमणसुजान हनुमानकही सीयसी न तीय न पुरुषराम सारिषो १६ ॥ सवैया ॥ दूलह श्रीरघुनाथ बने दुलही सिय सुंदर मंदिरमाहीं । गावतिगीत सबैमिलि सुंदरि वेद युवाजुरि विप्रपढ़ाहीं ॥ रामकोरूप निहारति जानकि कंकणके नगकी परछाहीं । याते सबैसुधि भूलिगई करटेकिरही पलटारतिनाहीं १७ ॥ घनाक्षरी ॥ भूपमंडली प्रचंड चंडीश कोदंड खंड्यो चंडबाहुदंडजाकोताहीसो कहतहौं । कठिन कुठारधार धरिबेकी धीरताहि बीरता विदितताकीदेखिये चहतहौं ॥ तुलसी समाजराजतजि सो बिराजैआजु गाजौ मृगराज गजराज ज्योंगहतहौं । क्षोणी मैंन छांड़्यो छप्यो क्षोणिपको छोनाछोटो क्षोणिप छपन वाको बिरुद बहतहौं १८ निपट निडरि बोलेबचन कुठारपाणि मानीत्रास औनिपन मानौमौनतागही ।

रोखेमाखे लषण अकनि अनखोहींश्रातें तुलसी बिनीत बाणी बिहँसि ऐसीकही ॥ सुयश तिहारे भरे भुवननि भृगुनाथ प्रकट प्रतापआप कह्योसो सबैसही । टूट्योसो न जुरैगो शरासन महेशजू को रावरी पिनाक में सरी-कता कहांरही १९ ॥सवैया॥ गर्भकेअर्भक काटनको पटु धार कुठार कराल है जाको । सोईहौं बूझत राजसभा धनुकैदलिहो दलिहौं बलताको ॥ लघुआनन उत्तरदेत बड़े लरिहैमरिहैं करिहै कछुसाको । गोरो गरूर गुमान भर्योकहौ कौशिकछोटोसो ढोटोहैकाको २० ॥ घनाक्षरी॥ मख राखिबेके काज राजमेरे संगदये दले यातुधान जे जितैआ बिबुधेशके । गौतमकीतीयतारी मेटेअघ भूरि भारी लोचन अथितभये जनक जनेशके ॥ चंड बाहुदंड बल चंडीश कोदण्ड खंड्यो ब्याही जानकी जीतेनरेश देशदेशके । साँवरे गोरे शरीर धीर महाबीर दोऊ नाम रामलषणकुमार कोशलेशके २१ ॥ सवैया॥ कालकराल नृपालनके धनुभंग सुने फरशालिये धाये । लक्षणराम बिलोकि सप्रेम महारिसिहा फिरि आंखि दिखाये ॥ धीर शिरोमणि बीरबड़े बिनयी बिजयी रघुनाथ सोहाये । लायक हो भृगुनायक सो धनुशायक सौंपि सुभाय सिधाये २२ ॥ इतिबालकांडसमाप्तः ॥ १॥

अथ अयोध्याकाण्डः ॥ सवैया ॥ कीरकेकागरज्यौंनृप चीर बिभूषण उप्पम अंगनिपाई । औधतजीमगबासके रूख ज्यों पंथकेसाथ जोलोग लुगाई ॥ संगसुबंधु पुनीत प्रिया मानो धर्मक्रिया धरिदेह सोहाई । राजिव लोचन रामचले तजिबापको राज बटाऊ की नाई २३ कागर

फीर ज्यों भूषण चीर शरीर लस्यो तजि नीर ज्योंकाई । मातु पिता प्रिय लोग सबै सनमानि सुभाय सनेह सगाई ॥ संग सुभामिनि भाइ भलो दिन द्वै जनु औधहुँते पहुनाई । राजिव लोचन राम चले तजि बापको राज बटाऊकी नाई २४ ॥ घनाक्षरी ॥ शिथिल सनेहकहै कौशला सुमित्रासों मैं न लखी सवति सखी भगिनीज्यों सेईहै । कहै मोहिं मैया कहो मैं न मैया भरतकी बलैया लैहों भैया तेरी मैयाकैकेईहै ॥ तुलसीसरलभाय रघुराय माय मानी काय मन बानीहूं न जानीकीमतेई है । बाम बिधि मेरो सुख सिरिस सुमनसम ताको छलछुरीकोह कुलिशलैटेई है २५ कीजैकहा जीजीजू सुमित्रा परिपांयकहै तुलसी सहावै बिधि सोई सहियतुहै । रावरेसुभाय रामजन्महीं तैं जानियत भरत की मातुको कीवोशोचियतुहै ॥ जाइ राजघर ब्याह आई राजघर महाराज पूत पायेहूं न सुख लहियतुहै । गेह सुधागेह तेऊ मृगहूं मलीन कियो ताहूपर बाहुबिन राहु गहियतुहै २६ ॥ सवैया ॥ जासु के नाम अजामिल से खल कोटि नदी भव बूड़त काढ़े । जो सुमिरे गिरि मेरु शिलाकन होत अजाखुर बारिधि बाढ़े ॥ तुलसी जेहि के पद पंकज ते प्रकटी तटनी जोहरै अघ गाढे । तेप्रभु या सरितातरिबे कहँ मांगत नावकरारे ह्वै ठाढ़े २७ यहि घाटते थोरिक दूरिअहै कटिलौं जल थाह देखाइहौं जू । परशेपगधूरि तरै तरनी घरनी घर क्यों समुझाइहौं जू ॥ तुलसीअवलम्ब न और कछू लरिका केहिभांति जिआइहौं जू । बरु मारियेमोहिं बिना पगधोये हौंनाथ न नाउ चढ़ाइ

हौं जू २८ रावरो दोष न पांयन को पगधूरि को भूरि प्रभाव महा है। पाहन ते बन बाहन काठ को कोमल है जल खाइ रहा है॥ पावन पांय पखारिकै नाउ चढ़ाइहौं आयसु होत कहा है। तुलसी सुनि केवटके बरबैन हँसे प्रभु जानकिओरहहा है २९॥ घनाक्षरी॥ पातभरीसहरी सकल सुतवारे बारे केवटकी जाति कछू वेदनपढ़ाइहौं। सब परिवार मेरे याही लागि राजाजी हौं दीन बित्त हीन कैसे दूसरी गढ़ाइ हौं॥ गौतमकी घरनी ज्यों तरनी तरैगी मेरी प्रभुते निषादह्वैकै बाद न बढ़ाइहौं। तुलसी के ईश रामरावरेसों सांची कहौं बिना पग धोये नाथ नाउना चढ़ाइहौं ३० जिनको पुनीत वारि सिरसि बहैंपुरारि त्रिपथ गामिनी तु वेद कहैं गाइकै। जिनको योगींद्र मुनि बृन्द देव देहधरि करत बिबिध योगजप मनलाइकै॥ तुलसी जिनकी धूरि परशि अहल्यातरी गौतम सिधारे गृहगौनो सो लेवाइकै। तेई पांइ पाइकै चढ़ाइनावधोये बिनु ख्वैहौं न पढ़ावनीकेह्वैहौं न हँसाइकै ३१ प्रभुरुखपाइकै बुलायबालघरनिको बंदिकैचरणै चहुंदिशि बैठे घेरिघेरि। छोटो सो कठौताभरि आनि पानी गंगाजूको धोइपाइँ पियत पुनीतबारि फेरिफेरि॥ तुलसी सराहैं ताको भाग सानुराग सुरबरषैंसुमन जय जय कहैं टेरिटेरि। बिबुध सनेहसानी बाणी असयानी सुनि हँसे राघोजानकी लषणतनहेरिहेरि ३२॥ सवैया॥ पुरते निकसी रघुबीर बधू धरिधीर दये मग में डगद्वै। झलकीं भरिभालकनीजलकी पटसूखिगयेमधुराधरवै॥ फिरि बूझति हैं चलनोव कितो पिय पर्णकुटी करिहौ

कितहृवै । तियकीलखि आतुरता पियकी अंखियांअति
चारु चलीं जलच्वै ३३ जलकोगये लक्ष्मण हैं लरिका
परिखौ पियछांहघरीकहृवैठाढ़े । पांछि पसेउ बयारिकरों
अरु पायँ पखारिहौं भूभुरिढाढ़े ॥ तुलसी रघुबीरप्रिया
श्रमजानिकै बैठिबिलम्बसों कंटककाढ़े । जानकीनाहको
नेह लख्यो पुलकीतन बारिबिलोचन बाढ़े ३४ ठाढ़े हैं
नवद्रुम डार गहें धनु कांधे धरे कर शायकलै । बिकटी
भृकुटी बड़ड़ी अंखियां अनमोल कपोलनकी छबिहै ॥
तुलसीऐसीमूरति आनुहिये जड़डारुधौं प्राण निछावरि
कै । श्रम सीकर सांवरि देह लसै मानो राशि महातम
तारकमै ३५ ॥ घनाक्षरी ॥ जलजनयनजलजाननजटा
हैं शिर यौवन उमंग अंग उदित उदारहैं । सांवरेगोरेके
बीच भामिनि सुदामिनीसी मुनिपट धारेउर फूलनिके
हारहैं ॥ करनि शरासन शिलीमुख निषंगकटि अतिही
अनूप काहू भूपके कुमारहैं । तुलसीबिलोकिकै तिलोक
के तिलक तीनि रहैनरनारिज्यों चितैर चित्रसार हैं ३६
आगे सोहैं सांवरे कुंवर गोरे पाछे काछे आछेमुनिवेष
धरे लाजत अनंगहैं । बाण बिशिखासन बसन बनहींके
कटि कसे हैं बनाइ नीके राजत निषंगहैं ॥ साथ निशि-
नाथ मुखी पाथ नाथ नंदिनी सी तुलसी बिलोके चित
लाइ लेत संगहैं । आनँद उमंग मन यौवन उमंग तन
रूपकेउमग उमगत अंग अंगहैं ३७ सुन्दरबदन सरसी-
रुह सोहाये नैन मंजुल प्रसून माथे मुकुट जटानिकै ।
असनि शरासन लसत शुचि शर कर तूण कटि मुनि
पट लूटकपटनिकै । नारि सुकुमारि संग जाके अंग उ-

घटिकै विधि विरचे बरूथ विद्युच्छटनिके । गोरेको बरन देखे सोनो न सलोनो लागे सांवरे बिलोके गर्व्व घटत घटनिके ३८ बल्कल बसन धनु बाण पाणि तूण कटि रूपके निधान घनदामिनी वरणहैं । तुलसी सुतीय संग सहजसोहाये अंग नवलकमलहूते कोमलचरणहैं ॥ और सोबसत औरेरति और रतिपति मूरति विलोक तनमन कें हरणहैं । तापस वेषैं बनाये पथिक पंथे सोहाये चले लोकलोचननि सुफल करणहैं ३९॥ सवैया ॥ बनिताबनी श्यामलगौरके बीच विलोकहुरी सखीमोहिसीह्वै । मगयोगन कोमल क्यों चलिहैं सकुचाति मही पदपंकजछ्वै ॥ तुलसी सुनि ग्रामबधू बिथकीं पुलकीं तन औचलेलोचनच्वै । सब भांति मनोहर मोहन रूप अनूपहैं भूपके बालकद्वै ४० सांवरे गोरे सलोने सुभाय मनोहरता तजि मैन लियोहै । बाल कमान निषंग कसे शिरसोहैं जटा मुनि वेष कियो है ॥ संगलिये विधु बैनी बधू रति को जेहि रंचक रूप दियो है । पाँयन तो पनहीं न पयादेहि क्यों चलिहैं सकुचात हियोहै ४१ रानी में जानी अयानी महा पवि पाहनहूं ते कठोर हियोहै । राजहु काज अकाज न जान्यो कह्योतियको जेहिकानकियोहै ॥ ऐसी मनोहर मूरतिये बिछुरे कैसे प्रीतम लोग जियोहै । आंखिन में सखि राखिबे योग इन्हैं किमिकै बनबास दियोहै४२ शीशजटा उरबाहुबिशाल बिलोचनलालतिरीछीसी भोंहें । तूण शरासन बाणधरे तुलसीबनमारगमें सुठि सोहैं ॥ सादर बारहिबार सुभाय चितैतुम्हरोहमरो मनमेहैं । पूछत ग्रामबधू सियसों कहो सांवरोसो सखि

रावरो कोहै ४३ सुनिसुन्दरबानि सुधारससानि सयानिहैं जानकी जानिभली। तिरछे करि नैन दैसैन तिन्हें समुझाइकछू मुसुकाइचली॥ तुलसी तेहिऔसर सोहैं सबै अवलोकति लोचनलाहुअली। अनुराग तड़ागमें भानु उदै बिकसी मानोमंजुल कंजकली ४४ धरिधीरकहैंचलु देखिय जाइ जहां सजनी रजनी रहिहैं। कहिहैं जगपोचनशोचकछू फललोचन आपनतौ लहिहैं॥ सुखपाइहैं कान सुने बतियां कल आपुसमें कछु पै कहिहैं। तुलसी अतिप्रेमलगी पलकें पुलकीलखि रामहिये महिहैं ४५ पद कोमलश्यामल गोरकलेवर राजतकोटि मनोज लजाये। करबाणशरासन शीशजटा सरसीरुहलोचन सोनसोहाये॥ जिनदेखे सखी सतभावहुते तुलसीतिन तौ मनफेरिनपाये। यहि मारग आजुकिशोर बधू बिधुबैनि समेत सुभाय सिधाये ४६ मुखपंकजकंज बिलोचन मंजु मनोज शरासनसी बनिभौंहैं। कमनीय कलेवर कोमलश्यामल गौरकिशोर जटाशिरसोहैं॥ तुलसी कटितूण धरे धनुबाण अचानक दृष्टिपरीतिरछौहैं। केहि भांतिकहौं सजनीतोहिसों मृदुमूरति द्वैनिवसी मनमोहैं ४७ प्रेम सो पीछे तिरीछे प्रियाहि चितै चितु दैचले लैचितचोरैं। श्यामशरीर पसेहुलसै हुलसै तुलसी छबि सो मनमोरैं॥ लोचनलोल चलै भृकुटी कलकामकमाननसों तृणतोरैं। राजतराम कुरंगकेसंग निषंगकसे धनुसोंशरजोरैं ४८ शरचारिकचारु बनाइकसे कटिपाणि शरासनशायकलै। बनखेलत रामफिरैं मृगया तुलसी छबिसोबरणै किमिकै॥ अवलोकिअलौकिक रूपमृगी

मृग चौंकिचकै चितवैं चितदै ।.न डगै न भगै जियजा-
निशिलीमुख पंचधरे रतिनायकहै ४९ बिंधकेबासी उ-
दासी तपोब्रत धारीमहा बिनुनारि दुखारे । गौतमतीय
तरी तुलसी सो कथासुनिभेमुनिबृन्दसुखारे ॥ ह्वैहैं शिला
सब चन्दमुखी परशेपद मंजुलकंज तिहारे । कीन्हिभली
रघुनायकजू करुणाकरि काननको पगुधारे ५० ॥

इत्ययोध्याकांडःसमाप्तः २ ॥

अथआरण्यकांडप्रारम्भः ॥ सवैया ॥ पंचबटी बर
पर्णकुटीतर बैठेहैं राम सुभायसोहाये । सोहैं प्रिया प्रिय
बंधुलसै तुलसी सबअंग घनेछबिछाये॥देखि मृगामृग-
नैनी कहै प्रिय बैनते प्रीतमके मनभाये । हेम कुरंग के
संग शरासन शायकलै रघुनायकधाये ५१ ॥

इत्यारण्यकांडसमाप्तः ३ ॥

अथकिष्किन्धाकांडप्रारम्भः ॥ घनाक्षरी ॥ जबअंग-
दादिनकी मतिगतिमन्दभई पवनकेपूतको न कूदिबे को
बलुगो । साहसी ह्वै शैलपर सहसासिकिलआइ चितवत
चहुँओरऔरनिकोकलुगो ॥ तुलसीरसातलको निकसि
सलिलआयो कोलकलमल्यो अहिकमठको बलुगो॥चा-
रिहूंचरणकेचपेटचापेचिपटिगो उचकेउचकिचारिअंगु-
लअचलुगो ५२ ॥ इतिकिष्किन्धाकांडसमाप्तः ४ ॥

अथसुन्दरकाण्डप्रारम्भः ॥ घनाक्षरी ॥ बासवबरुण
विधिबनते सुहावनो दशाननको कानन बसन्त को शृं-
गारसो । समयपुरानेपात परतडरतबात पालतलालत
रतिमारको बिहारसो ॥ देखे बर वापिका तड़ाग बाग
को बनाव रागवश भो विरागी पवनकुमारसो । सीयकी

दृशा विलोकि बिटप अशोकतर तुलसी विलोक्यो सो तिलोक शोकसार सो ५३ माली मेघमाल बनपाल बिकराल भट नीके सबकाल सींचे सुधासार नीर के। मेघनाद ते दुलारो प्राणते पियारो बाग अति अनुराग जिय यातुधान धीरके॥ तुलसीसो जानि सुनिसीख को दरशपाइ पैठो बाटिका बजाइ बलरघुबीरके। विद्यमान देखत दशाननको काननसो तहसनहस कियो साहसी समीरके ५४ बसनबटोरि बोरिबोरि तेलतमीचर खोरि खोरि धाइआइ बांधतलँगूर हैं। तैसोकपि कौतुकीडेरात ढीलेगातकैकै लातके अघातसहै जीमेंकहै कूर हैं॥ बाल किलकारी कै कै तारीदैदै गारीदेत पाछेलागे बाजत निशानढोलतूरहैं। बालधी बढ़नलागी ठौरठौर दीन्ही आगी बिन्ध्य की दवारि कैधौं कोटिशत सूरहैं ५५ ला-इलाइ आगिभागे बालजाल जहांतहां लघु कै निबुकि गिरिमेरुते बिशालभो। कौतुकी कपीशकूदि कनककँ-गूराचढ़्यो रावणभवन चढ़ि ठाढ़ो तेहिकालभो॥ तुल-सी बिराज्यो व्योम बालधी पसारी भारी देखे हहरात भट कालसो करालभो। तेजको निधान मानो कोटिक कृशानु भानु नख बिकराल मुख तैसो रिसिलालभो ५६ बालधी बिशाल बिकराल ज्वाल जाल मानो लंक ली-लिबेको काल रसना पसारीहै। कैधौं व्योमबीथिका भरे हैं भूरि धूमकेतु बीररसबीर तरवारसी उघारी है॥ तुल-सी सुरेशचाप कैधौं दामिनी कलाप कैधौंचली मेरुते कृशानु सरिभारीहै। देखैं यातुधान यातुधानी अकुला-नी कहैं काकन उजार्‍यो अब नगर प्रजारी है ५७ जहां

जहां बुबुकि बिलोकि बुबुकारी देत जरत निकेत धावोधा-
वोलागि आगिरे। कहां तात मात भ्रात भगिनी भामिनी
भाभी ढोटो छोटो छोहरा अभागे भोड़े भागिरे ॥ हाथी
छोरो घोड़ाछोरो महिषवृषभछोरो छेरीछोरो सोवैसोज-
गावो जागि जागिरे। तुलसी बिलोकि अकुलानी यातु-
धानीकहैं बारबार कह्योपिय कपिसोंन लागिरे ५८ देखि
ज्वालजाल हाहाकार दशकंध सुनि कह्यो धरोधरोधाये
बीर बलवानहैं। लिये शूलशेल पाश परिघ प्रचण्डदण्ड
भाजन समीरधीरधरे धनुबानहैं ॥ तुलसी समिधसौंजी
लंक यज्ञकुंड लखि यातुधान पुंगीफल यवतिल धानहैं।
सुवासो लँगूर बलमूल प्रतिकूलहवि स्वाहामहा हांकि
हांकि हुने हनुमान हैं ५९ गाज्यो कपिगाज ज्यों विरा-
ज्यो ज्वालजालयुत भाजे बीर धीर अकलाइ उठ्यो रा-
वनो। धावो धावो धरो सुनि धाये यातुधान धारि बारि
धारा उलदै जलद जौन सावनो॥ लपट झपटझहराने
हहराने बात भहराने भटपर्‌यो प्रबलपरावनो । हकनि
ढकेलि पेलि सचिव चले लै ठेलि नाथ न चलैगो बल
अगिन भयावनो ६० बड़ो विकराल वेष देखि सुनि
सिंहनाद उठ्यो मेघनाद सविषाद कहैरावनो। बेगाजि-
तो मारुत प्रताप मार्तंडकोटि कालहू करालता बड़ाई
जितो बावनो॥ तुलसी सयाने यातुधाने पछिताने कहैं
जाको ऐसो दूतसो साहिब अबै आवनो। काहेकी कु-
शल रोषे रामबाम देवहूकी विषम बलीसों बादि बैरको
बढ़ावनो ६१ पानी पानी पानी सबरानी अकुलानीकहैं
जातहैं परानी गतजानी गज चालिहै। बसन बिसारे

मणिभूषण सँभारत न आनन सुखाने कहैं क्योंहों कोउ पालिहै ॥ तुलसी मदोवै मींजैहाथ धुनिमाथ कहै काहू कान कियो न मैं केतो कह्यो कालिहै । बापुरे विभीषण पुकारि बारबार कह्यो बानर बड़ीबलाइ घनेघर घालिहै ६२ कानन उजारयो तो उजारयो न बिगारयो कछु बानर बिचारो बांधि आन्यो हठिहारसों । निपट निडर देखि काहू न लख्यो विशेषि दीन्हों न छुड़ाइ कहिकुल के कुठारसों ॥ छोटे औ बड़ेरे मेरे पूतऊ अनेरेसब सांपनिसों खेलैंमेलैं गरे छुराधारसों । तुलसी मदोवै रोइ रोइकै बिगोवै आपु बारबार कह्यों मैं पुकारि दाढ़ीजारसों ६३ रानी अकुलानी सब डाढ़त परानीजाहिं सकैं न विलोकि वेष केशरी कुमारको । मींजि मींजि हाथ धुनिमाथ दशमाथ तिय तुलसी तिलो न भयो बाहिर अगारको ॥ सब असबाब डाढ़े मैंन काढ़े तैंन काढ़े जियकी परी सँभार सहन भँडारको । खीझति मदोवै सविषाद देखि मेघनाद क्यों न लुनियत सब याही दाढ़ीजारको ६४ रावणकी रानी यातुधानी बिलखानी कहै हाहा कोऊ कहै बीस बाहु दशमाथसों । काहे मेघनाद काहे काहेरे महोदर तू धीरज न देत लाइलेत क्यों न हाथसों ॥ काहे अतिकाय काहे काहेरे अकंपन अभागे तीय त्यागे भोंड़े भागे जात साथसों । तुलसी बढ़ाइ बाद शालत बिशाल बैर याही बल बालिसों विरोध रघुनाथसों ६५ हाट बाट कोट ओट अटन अगारपौरि खोरि खोरि दौरि दौरि दीन्ही अति आगिहै । आरत पुकारत सँभारत न कोऊ काहू ब्याकुल जहां सो तहां

लोक चलै भागिहै ॥ बालधी फिरावै बार बार झहरावै झरै बूंदियासी लंक पघिलाइ पागि पागि है । तुलसी बिलोकि अकुलानी यातुधानी कहैं चित्रहूं के कपिसों निशाचर न लागिहै ६६ लागि लागि आगि भागि भागि चले जहां तहां धीयको न माय बाप पूत न सभारहीं । छूटे बार बसन उघारे धूम धुंधअंध कहैं बारे बूढ़े बारि बारि बार बारहीं ॥ हयहिहिनात भागेजात घहरात गज भारीभीर टेलि पेलिरौंदि खौंदि डारहीं । नामलै चिलात बिललात अकुलात अति तात तात तौंसियत झौंसियत झारहीं ६७ लपट कराल ज्वाल जाल माल दहूं दिशि धूम अकुलाने पहिचाने कौन कहिरे । पानीको ललात बिललात जरे गात जातपरे पाइँमाल जात भ्रात तू निबाहिरे ॥ प्रिया तू पराहि नाथ नाथ तू पराहि बाप बाप तू पराहि पूत पूत तू पराहिरे । तुलसी बिलोकि लोक ब्याकुल बेहालकहैं लेहिदशशीश अब बीस चषुचाहिरे ६८ बीथिका बजार प्रतिअटनि अगारप्रति पवरि पगारप्रति बानर बिलोकिये । अर्द्ध ऊर्द्धबानर विदिशि दिशिबानरहैं मानोरह्यो हैमभरिबानर तिलोकिये ॥ मूंदे आंखि हियमें उघारे आंखि आगे ठाढ़ो धाइ जाइ जहँ तहँ और कोऊ कोकिये । लेहु अब लेहु तब कोऊन सिखावो मानो सोइ सतराइजाइ जाहि जाहि रोकिये ६९ एक करै धौंज एक कहै काढ़ो सौंज एक औंजि पानी पीकै कहै बनत न आवनो । एक परे गाढ़े एक डाढ़तहि काढ़े एक देखतहैं ठाढ़े कहैं पावक भयावनो ॥ तुलसी कहत एक नीके हाथ लाये कपि

अजहूं न छांड़ै बाल गालको बजावनो। धावरे बुझावरे कि बावरे जियावरे औरे आगिलागी न बुझावै सिंधु सावनो ७० कोपिदशकंध तब प्रलय पयोद बोले रावण रजाइ धाइ आये यूथजोरिकै। कह्यो लंकपति लंकबरत बुतावोबेगि बारन बहाइ मारौ माहँबारि बोरिकै॥ भले नाथ नाइमाथ चलेपाथ प्रदनाथ बरषैं मुशलधार बार बार घोरिकै। जीवनते जागी आगी चपरि चौगुनीला-गी तुलसी भभरि मेघ भागे मुखमोरिकै ७१ इहां ज्वाल जरेजात क्षांगलानि गेरेगात सूखे सकुचात सब कहत पुकारहैं। युग षटभानु देखे प्रलय कृशानु देखे शेषमुख अनल बिलोके बार बारहैं॥ तुलसी सुन्यो न कानस-लिलसर्पी समान अति अचरज किये केशरी कुमारहैं। बारिद बचन सुनि धुनेशीश सचिवन्हि कहै दशशीश ईश बामता बिकारहैं ७२ पावक पवन पानी भानु हिम-वान यम काल लोकपाल मेरेडर डांवा डोलहैं। साहिब महेश सदा शंकित रमेश मोहिं महातप साहस बिरंचि लिये मोलहैं॥ तुलसी तिलोक आज दूजो न बिराजै राज बाजे बाजे राजनि के बेटी बेटा ओलहैं। कोहैंईश नाम बांम बाम होत मोहूं सन मालवान रावरेके बावरे से बोल हैं ७३ भूमि भूमिपाल ब्याल पालक पताल नाक पाल लोकपाल जेते सुभट समाजहैं। कहैं माल-वान यातुधान पतिरावरे को मनहुं अकाज आनै ऐसो कौन आजहैं॥ राम कोह पावक समीर सीय श्वास कीश ईश बामता बिलोकु बानरके ब्याज हैं। जारत प्रचारि फेरि फेरिसो निशंक लंक जहां बांको बीर तोसो शूर

शिरताज हैं ७४ पान पकवान बिधि नाना के सँधानो सीधो बिविध विधान धान बरत बखारहीं। कनक किरीट कोटि पलँग पेटारे पीढ़ कांढ़त कहार सब जरेभार भारहीं॥ प्रबलपावक बाढ़े जहँ काढ़े तहँडाढ़े झपटलपट भरे भवन भँडारहीं। तुलसी अगार न पगार न बजार बचो हाथी हथसार जरे घोरे घोरसारहीं ७५ हाटबाट हाटक पघिल चलो घी सो घनो कनक कराहीलंक तलफत तायसों। नाना पकवान यातुधान बलवान सब पागि पागि ढेर कीन्ही भलीभांति भायसों॥ पाहुने कृशानु पवमान सो परोसो हनुमान सनमानिकै जेवांये चित चायसों। तुलसी निहारि अरि नारि दैदैगारि कहैं बावरे सुरारि बैरकीन्हे राम रायसों ७६ रावण सो राज रोग बाढ़त बिराट उर दिन दिन बिकल सकल सुख रांकसों। नाना उपचार करि हरि सुरसिद्ध मुनि होत न विशोक ओतपावै न मनाकसों॥ रामकी रजाइते रसाइनी समीर सूनु उतरि पयोधि पार शोधिसर बांकसों। यातुधान भूपबुट पुटपाक जातरूप रतन यतन जारि कियोहै मृगांकसों ७७ जारि बारिकै बिधूम बारिधि बुताइ लूम नाइमाथो पगनिभो ठाढ़ो करजोरिकै। मातु कृपा कीजै सहिदानि दीजै सुनिसीय दीन्ही है अशीष चारु चूड़ामणि छोरिकै॥ कहा कहौं तात देखे जात ज्यों बिहात दिन बड़ी अवलंबही सो चले तुम तोरिकै। तुलसी सनीर नैन नेहसों शिथिल बैन बिकल बिलोकि कपि कहत निहोरिकै ७८ दिवस छ सात जात जानबे न मातु धरु धीर अरि अंतकी अवधि रही थोरिकै।

बारिधि बँधाइ सेतु ऐहैं भानुकुलकेतु सानुज कुशल कपि कटक बटोरिकै ॥ बचन बिनीत कहि सीताको प्रबोध करि तुलसी त्रिकूट चढ़ि कहत डफोरिकै । जै जै जानकीश दशशीश करि केशरी कपीशकूद्यो बात जात बारिधि हलोरिकै ७९ साहसी समीर सूनु नीर निधि लाँघि लखि लंक सिद्ध पीठ निशि जागोहैं मशानसो । तुलसी बिलोकि महा साहस प्रसन्न भई देबी सीय सारिषी दियोहै बरदान सो ॥ बाटिका उजारि अक्षधारि मारि जारि गढ़ भानुकुल भानुकोप्रताप भानु भानुसो । करत बिशोक लोक कोकनद कोक कपि कहैं जाम्बवंत आयो आयो हनुमानसो ८० गगन निहारि किलकारी भारी सुनि हनुमान पहिंचानि भयेसानँद सचेतहैं । बूड़त जहाज बाच्यो पथिक समाज मानो आजु जाये जानि सब अंकमाल देतहैं ॥ जैजै जानकीशजैजै लषण कपीश कूदैं कपि कौतुकी नटत रेत रेतहैं । अंगद मयंद नलनील बलशील महा बालधी फिरावैं मुख नानागति लेतहैं ८१ आये हनुमान प्राण हेतु अंकमाल देत लेत पगधूरि एक चुंबत लँगूरहैं । एक बूझैं बार बार सीय समाचार कहौ पवनकुमार भो बिगत श्रम शूलहैं ॥ एक भूखे जानि आगे आनि कंदमूल फल एकपूजे बाहुबल मूल तोरि फूलहैं । एक कहैं तुलसी सकल सिद्ध ताके जाके कृपापाथ नाथ सीतानाथ सानुकूल हैं ८२ सीय को सनेह शील कथा तथा लंक कहै चलेजात चायसों सिराने पथ क्षणमें । कह्यो युवराज बोलि बानर समाज आजु खाहुफल सुनि पेलिपैठे मधुबनमें ॥ मारेबागवान

ते पुकारत दिकनगे उजारे बाग अंगदादि खाये घाय तन में । कहै कपिराज करिआये कीशकाज महाराजकी शपथ महामोद मेरे मनमें ८३ नगर कुबेरको सुमेरकी बराबरी बिरंचिबुद्धिको बिलास लंक निर्माणभो । ईशहि चढ़ाये शीश बीसबाहु बीरतहाँ रावणसो राजाराज तेज को निधानभौं ॥ तुलसी त्रिलोककी समृद्धि सौंज संपदा सकेलि चाकिराखी राशि जागर जहानभो । तीसरे उपास बनबास सिंधुपास सो समाज महाराजजीको एक दिन दानभो ८४ इतिसुन्दरकाण्डसमाप्तः ॥ ५ ॥

अथलंकाकाण्ड प्रारम्भः ॥ घनाक्षरी ॥ बड़े बिकराल भालुबानर बिशालबड़े तुलसी बड़े पहाड़ लै पयोधि तोपिहैं । प्रबल प्रचण्ड बलबण्ड बाहुदण्ड खंडि मंडि मेदिनीको मंडलीक लीकलोपिहैं॥ लंकदाहदेखेन उछाह रह्यो काहूको कहत सब सचिव पुकारि पांवरोपि हैं । बाचिहैं न पाछे त्रिपुरारिहू मुरारिहू केकोहू रणारि को जो कोशलेश कोपिहैं ८५ त्रिजटाकहति बारबार तुलसी खरीसो राघवबाण एकही समुद्र सातो शोषिहैं। सकुल सँहारि यातुधान धारि जंबुकादि योगिनी जमाति कालिका कलाप तोषिहैं ॥ राजदै निवाजिबो बजाइकै बिभीषणको बजैगोब्योम बाजने बिबुध प्रेम पोषिहैं। कौन दशकंध कौनमेघनाद बापुरोको कुम्भकर्ण कीटजबराम रणरोषिहैं ८६ बिनय सनेह सो कहतिसिय त्रिजटासों पायेकछुसमाचार आरज सुवनके। पाये जुबँधाये सेतु आयउतरे भानुकुलकेतु आये देखिदेखि दूतदारुणदुवनके ॥ बदन मलीन बलहीन देखिदेखि मानो मिटे

घटे तमीचर तिमिर भुवनके। लोकपति शोक कोक मूंदेकपि कोकनद दंडद्वैरहेहैं रघुआदित उवनके ८७॥ झूलना ॥ सुभुज मारीच खर त्रिशिर दूषण बली बधत ज्यहि दूसरो शरनसाध्यो । आनिपरभाम विधिबाम त्यहि रामसों सकत संग्राम दशकंध कांध्यो ॥ समुझि तुलसीश कोपि कर्म घरघरघैरु बिकल सुनि सकल पाथोधि बांध्यो । बसत गढ़बंक लंकेश नायक अकृत लंकनहिंखात कोउ भातरांध्यो ८८ ॥ सवैया ॥ बिश्व-जयी भृगुनायकसे बिनु हाथ भये हनिहाथ हजारी। बातुल मातुलकी न सुनी शिष कातुलसी कपिलंक न जारी ॥ अजहूंतेभलो रघुनाथ मिलो फिरि बूझिहै को गज कौन गजारी । कीर्त्ति बड़ी करतूति बड़ी जनबात बड़ी सो बड़ोइ बजारी ८९ जब पाहन भावन बाहनसे उतरेबनरा जैजै रामरढ़े । तुलसी लियेशैलशिला सब सोहत सागर ज्यों बलबारि बढ़े ॥ करिकोप करे रघुबीर की आयसु कौतुकही गढ़कूदिचढ़े । चतुरंगचमूपल में दलिके रण रावण राड़को हाड़गढ़े ९० ॥ घनाक्षरी॥ बिपुल बिशाल बिकराल कपि भालु मानो काल बहुवेष धरे धाये किये करषा । लिये शिला शैलतोरि ताल औ तमालतोरि तोपै तोयनिधि सुरको समाज हरषा॥ डगे दिगकुंजर कमठ कोल कलमल डोले धराधर धारि धराधर धरषा । तुलसी तमकिचलैं राघवकी शपथकरैं को करै अटक कपि कटक अमरषा ९१ आये शुकसारन बोलाये ते कहनलागे पुलकि शरीर सैना करत फहमही । महाबली बानर बिशाल भाल कालसे कराल

हैं रहे कहां समाहिंगे कहांमही ॥ हँस्यो दशकंध रघुनाथ को प्रतापसुनि तुलसी दुरावै मुख सूखत सहमही। राम के ब्रिरोध बुरो बिधि हरि हरहूको सबको भलो है राजा रामके रहमही ९२ आयो आयो आयो सोइ बानर ब-होरि भयो शोर चहूंओर लंकआये युवराजके। एक काढ़े सौंज एक धौंजकरे कहा ह्वैहै पोचभई महाशोच सुभट समाजके ॥ गाज्यो कपिराज रघुराजकी शपथकरि मूंदेकान यातुधान मानो गाजे गाजके। सहमि सुखात बातजात की सुरति करि लवाज्यों लुकात तुलसी झपेटे बाजके ९३ दूषण ब्रिराध खर त्रिशिरा कबंधबधे तालऊ करालबेधे कौतुकहै कालिको। एकही बिशिख बश भये बीर बांकुरे सो तोहूहै बिदित बल महाबली बालिको॥ तुलसी कहतहित मानत न नेकुसंग मेरोकहा जैहै फल पैहै तू कुचालिको। बीर करि केशरी कुठार पानि मानि हारि तेरी कहाचली बूटेतोसो गनैघालिको ९४॥सवैया॥ तोसोंकहों दशकन्धररे रघुनाथ ब्रिरोध न कीजिय बौरे। बालिबली खरदूषण औौर अनेक गिरेजेते भीतमेंदौरे॥ ऐसिय हाल भई तोहिको न तो लै मिलु सीय चहै सुख जौरे। रामके रोष न राखि सकैं तुलसी बिधि श्रीपति शंकरसौरे ९५ तू रजनीचरनाथ महा रघुनाथके सेवक को जनहोहौं। बलवान है श्वान गलीअपनी त्वहिंलाजं न गालबजावतसोहौं॥ बीसभुजा दशशीशहरौं न डरौं प्रभु आयसु भंगतेजोहौं। खेतमेंकेहरिज्योंगजराज दलौं दल बालिको बालक तोहौं ९६ कोशलराज के काजहौं आजु त्रिकूट उखारि लै बारिधि बोरौं। महाभुजदंड द्वै

अंडकटाह चपेटके चोट चटाक दै फोरौं ॥ आयसुभंगते जोनडरौं सब मींजि सभासद शोणितघोरौं । बालिको बालक तौ तुलसी दशहूंमुखके रणमेंरदतोरौं ९७ अति कोपसों रोप्यो है पाउँसभा सब लंक सशंकितशोरमचा। तमके घननादसे बीर प्रचारिकै हारि निशाचर सैनपचा॥ न टरै पगमेरुहिते गरुभो सो मनोमहि संग बिरंचिरचा॥तुलसी सब शूर सराहतहैं जगमें बलशालिहै बालिबचा ९८ ॥ घनाक्षरी ॥ रोप्योपावँपैजके बिचारिरघुबीर बल लागेभट सिमिटि न नेकु टसकतुहै। तजिधीरधरण धरणिधर धमकत धराधर धीरभार सहि न सकतुहै ॥ महाबलीबालिकोदबत दलकतभूमि तुलसीउछलिसिंधु मेरु मसकतु है । कमठ कपीनपीठ घंटापरो मन्दर को सोई आयो कामपै करेजो कसकतुहै ९९॥ झूलना॥कनक गिरिश्रृंगचढ़ि देखि मर्कटकटक बदति मन्दोदरी परम भीता । सहस्रभुज मत्तगजराज नरकेशरी परशुधर गर्व जेहि देखिबीता ॥ दासतुलसी समर सबल कोशलधनी ख्यालहीं बालि बलशालिजीता। रेकन्त तृणदन्त गहि शरण श्रीरामकहि अजहुं यहिभांतिलैसौंपुसीता १०० रेनीचमारीच बिचलाइ हतिताड़का भंजि शिवचाप सुख सबहिं दीन्ह्यो । सहसदशचारि खल सहित खर दूषणहि पठै यमधामतें तउन चीन्ह्यो ॥ मैं जो कहों कन्तसुनु मन्त भगवन्त सो बिमुखह्वै बालिफलकौन लीन्ह्यो । बीसभुजशीशदशखीशगयेतबहिं जब ईश के ईशसों बैर कीन्ह्यो १ बालि दलि कालि जलयान पाषाण किये कंत भगवंत तें तउन चीन्हे। बिपुल बिकराल भटभालकपि

काल से संगतरु तुंगगिरि शृंगलीन्हे ॥ आइगे कोश-
लाधीश तुलसीश जेहि छत्रशशिमौलि दशदूरिकीन्हे ।
ईशचकशीश जनिखीशकरु ईशसुनु अजहुँ कुलकुशल
बैदेहिदीन्हे २ जाकेसैन सम्मूहकपि कौनगनै अर्बुदे म-
हाबलि बीरहनुमान जानी । भूलिहैं दशदिशाशीशपुनि
डोलिहैं कोपि रघुनाथ जब बानतानी ॥ बालिहोंगर्ब जिय
माहँ ऐसीकियो मारिदहपट्टकियोयमकीधानी॥कहतमंदो-
दरी सुनहिं रावणमतो बेगि लैदेहि बैदेहिरानी ३ गहन
उजारि पुरजारि सुतमारि तव कुशल गो कीश बरबैरि
जाको। दूसरो दूत प्रणरोपि कोप्यो सभा खर्ब कियो सर्ब
को गर्बथाको ॥ दास तुलसी सभय बदति मयनंदिनी
मंदमति कंतसुनु मंतहृयांको । तौलौं मिलुबेगिनहिं जौ-
लौं रणरोष भयो दाशरथिबीर बिरुदैत बांको ४ ॥ घना-
क्षरी ॥ कानन उजारि अक्षमारि धारि धूरि कीन्ही नगर
प्रचार्यो सो बिलोक्यो बलकीशको । तुम्हैं बिद्यमान
यातुधान मंडलीमें कपि कोपि रोप्यो पावँसो प्रभाव तु-
लसीशको॥ कंतसुनु मंत कुल अंतकिये अंतहानि हाय
तातकीजै हिय भरोसा भुजबीशको । तौलौं मिलुबेगि
जौलौं चापना चढ़ायो राम रोषि बाण काढ़्योना दलैया
दशशीशको ५ पवनको पूत देख्यो दूतबीर बांकुरो जो
बंक गढ़लंकसों ढाकाढकेलि ढाहिगो । बालि बलशा-
लिकोसो कालिदाप दलिकोपि रोप्यो पाउँ चपरि चमू
को चाउचाहिगो ॥ सोइ रघुनाथ कपिसाथ पाथनाथ बां-
धि आयो नाथ भागेते खिरिरखेह खाहिगो । तुलसी
गरब तजि मिलिबेको साजसाजि देहिसिय नतोपिय

पायमाल जाहिगो ६ उदधिअपारउतरतहूंनलागी बार केशरीकुमार सो अदंड कैसो डांड़िगो । बाटिकाउजारि अक्ष रक्षकनि मारि भट भारी भारी रावरे को चाउरसो कांड़िगो ॥ तुलसी तिहारे बिद्यमान युवराज आज कोपि पाउँरोप्योसब छूंछेकैके छांड़िगो । कहेकीनलाज पियअ-जहूंन आवेबाज सहितसमाज गढ़रांड़ कैसो भांड़िगो ७ जाके रोषदुसह त्रिदोष दाहदूरिकीन्हें पैयत न क्षत्री खोज खोजत खलकमें । महिषमतीको नाहु साहसी सहसबाहु समर समर्थनाथ हेरिये हलकमें ॥ सहित समाज महाराजसो जहाजराज बूड़िगयो जाके बल बारिधि छलकमें । टूटत पिनाक के मनाक बाम रामसेते नाक बिनुभये भृगुनायक पलकमें ८ कीन्ही क्षोणी क्षत्री बिनु क्षोणिप छपनहार कठिन कुठार पाणि बीरवान जानिकै । परम कृपाल जो नृपाल लोकपालन पै जबधनुहाई ह्वैहै मन अनुमानिकै ॥ नाकमें पिनाक मिसि बामता बिलोकिराम रोक्यो परलोक लोकभारी भ्रम मानिकै । नाइ दशमाथ महिजोरि बीशहाथ पिय मिलिये पै नाथ रघुनाथ पहिंचानिकै ९ कह्योमतमातुल बिभीषणहुंबारबार अंचल पसारि पियपांय लैलैहौंपरी । बिदित बिदेहपुर नाथ भृगुनाथ गति समय सयानी कीन्ही जैसी आइ गौंपरी ॥ बायस बिराधखरदूषण कबंध बालि बैररघुबीर केनपूरीकाहू कोपरी । कंतबीशलोचन बिलोकिये कुमंत फल ख्याल लंकलाई कपिरांड़कीसी झोपरी १० ॥ सवैया ॥ रामसोंशामकियेनितहै हितकोमलकाजन कीजिय ठाढ़े । आपनि सूझिकहौं पियबूझिये जूझिबे योग्नठा-

हरुनाढ़े॥नाथसुनीभृगुनाथकथा बलिबालिगयेचलिबातकेसाढ़े। भाइबिभीषणजाइमिल्यो प्रभुआइपरेसुनिसापरकाढ़े ११ पालिबेको कपिभालुचमू यमकालकरालहु कोपहरी है। लंकसेबंक महागढ़दुर्गम ढाहिबे दाहिबेको कहरीहै॥ तीतरतोम तमीचरसैन समीर को सूनु बड़ो बहरीहै। नाथ भलो रघुनाथ मिलो रजनीचरसैन हिये हहरीहै १२॥घनाक्षरी॥ रोषेरणरावण बोलायेबीरबानइत जानत जे रीति सबसंयुग समाजकी। चली चतुरंग चमूचपरि हने निशान सेना सराहनयोग रातिचरराज की॥ तुलसी बिलोकि कपिभालु किलकत ललकत लखि ज्यों कंगाल पातरी सुनाजकी। रामरुख निरखिहरषिहियहनुमान मानोखेलकर खोलीशीश ताजबाजकी १३ साजिकै सनाह गजगाहसे उछाहदल महाबलीधाये बीर यातुधान धीरके। इहां भालु बंदर बिशाल मेरु मंदरमें लिय शैल सालतोरि नीरनिधि तीरके॥ तुलसी तमकि तकि भिरेभारी युद्धक्रुद्ध सेनपसराहे निज निज भटभीरके। रुंडनकेभुंड भूमिझूमि नाचैं भुकरसे सभर सुमारशूर मारे रघुबीरके १४॥ सवैया॥ तीखे तुरंग कुरंग सुरंगनि साजिचढ़ेछटि छैलछबीले। भारी गुमान जिन्हें मन में कबहूं न भये रणमें तनुढीले॥ तुलसीलखिकेहरि केहरिके झपटे पटकेसेसशूरसलीले। भूमिपरे भट घूमि कराहत हांकिहने हनुमानहठीले १५ शूरसयी पलसाजिसुबाजि सुशेलधरे बगमेल चलेहैं। भागेभुजा भरि भारी शरीरबली बिजयी सबभांतिभलेहैं॥ तुलसी जिन्हेंधाइधुके धरणी धरणीधरघोर धकानहलेहैं। तेरण

तिच्छन तच्छन लाखन दानिज्यों दारिद दाबि दले हैं १६ गहिमंदरबंदर भालुचले सोमनो उनये घनसावन कें। तुलसी उतझुंड प्रचंडझुके झपटे भटजे सुरदावन के॥ बिरुझेबिरुदैतजेखेतअरे नटरेहठि बैरबढ़ावनके। रणमारुमची उपरी उपरा भलेबीर रघूपति रावणके १७ शरतोमरशैलसमूह पवांरत मारतबीर निशाचरके।इतते तरुमाल तमाल चले खरखण्ड प्रचण्ड महीधरके ॥ तुलसी करिकै हरिनादभिरे भटखग्गखगे खपुआ खर- केनखदंतनसों भुजदण्ड बिहण्डत मुंडसों मुंड परेझर के १८ रजनीचर मत्त गयंदघटा बिघटे मृगराजके साजलरै। झपटै भटकोटि महीपटकै गरजै रघुबीरकी सौंहकरै॥ तुलसी उत हांक दशाननदेत अचेतभे बीर को धीरधरै। बिरुझो रनमारुतको बिरुदैत जो कालइ काल सो बूझि परै १९ जेरजनीचर बीर बिशाल कराल बिलोकत कालनखाये। तेरणरोर कपीश किशोर बड़े बरजोर परे फँगपाये॥ लूमलपेटि अकाश निहारिकै हांकिहठी हनुमान चलाये। सूखिगेगात चले नभजात परेभ्रमबात न भूतल आये २० जो दशशीश महीधर ईशको बीसभुजा खुलि खेल निहारो। लोकप दिग्गज दानवदेव सबै सहमे सुनिसाहस भारो॥ बीरबड़ोबिरु- दैत बली अजहूं जगगावत जासुपवांरो। सो हनुमान हन्योमुठिका गिरिगो गिरिराजज्यों गाजको मारो २१ दुर्गम दुर्गपहारतेभारे प्रचंडमहा भुजदंडबनेहैं।लरूयमें परूय रतिरूयनतेजसे शूरसमाजमें गाजगनेहैं॥ तेबिरु- दैत बली रणबांकुरे हांकि हठी हनुमान हनेहैं। नामलै

रामदेखावतबंधुको घूमतघायल घाय घनेहैं २२॥ घना-
क्षरी ॥ हाथिनसों हाथीमारे घोरेघोरे सोंसंहारे रथनसोंरथ
बिदरन बलवानकी। चंचल चपेटचोटचरण चकोटचाहे
हहरानीफ़ोजें भहरानी यातुधानकी॥ बारबारसेवकसराह
नाकरतराम तुलसी सराहै रीति साहेब सुजानकी।लांबी
लूमलसत लपेटिपटकतभट देखोदेखो लषण लरनि ह-
नुमानकी २३ दबकि दबारे एकबारिधिमें बोरेएक मगन
महीमें एकगगनउड़ातहै।पकरिपछारे इकचरणउखारे
एकचीर फारिडारे एकमींजिमारेलातहै ॥ तुलसीलषण
राम रावण बिबुधबिधि चक्रपाणि चण्डिपति चण्डिका
सिहातहै। बड़े बड़े बानइत बीर बलवानबड़े यातुधान
यूथपति पाते बात जातहै २४ प्रबल प्रचण्ड बरिबण्ड
बाहुदण्ड बीर धाये यातुधान हनुमान लियो घेरिकै।
महाभुजदण्ड कुंजरारि ज्यों गरजिभट जहांतहां पटके
लंगूर फेरि फेरिकै॥ मारेलात तोरेगात भागेजात हा
हाखात कहै तुलसी सराखि रामकी सों टेरिकै। ठहर
ठहर परे कहर कहर उठै हहर हहर हर सिद्ध हँसेहेरि
कै २५ जाकी बांकी बीरता सुनत सहमत शूर जाकी
आंच अजहूं लसत लंक लाहसी। सोइहनुमानबलवान
बांको बानइत जेहैं यातुधान सेना चले लेत थाहसी॥
कंपत अकंपन सुखाय अतिकायकाय कुंभउकरणआइ
रह्यो पाइ आहसी। देखे गजराज मृगराज ज्योंगरजि
धायो बीर रघुबीरको समीरसूनु साहसी २६ ॥झूलना॥
मत्त भट मुकुट दशकण्ठ साहस शैल शृंग बिद्दरनजनु
बज्रटांकी। दशन धरिधरणि चिक्करत दिग्गजकमठ शेष

संकुचित शंकितपिनाकी ॥ चलतमहिमेरु उच्छलतसा-
गर सकल बिकल बिधि बधिरदिशि बिदिशि झांकी ।
रजनिचर घरनिघर गर्भ अर्भक स्रवत सुनत हनुमान
की हांकबांकी २७ कौनकी हांकपर चौंकि चंडीशबिधि
चण्डकर थकित फिरि तुरँगहांके।कौनके तेज बलसीम
भट भीमसे भीमता निरखिकरि नयनढांके ॥ दासतु-
लसीशके बिरद बरणत बिदुष बीर बिरुदैत बर बैरि
धाके। नाक नरलोक पाताल कोउ कहत किन कहां
हनुमानसे बीर बांके २८ यातुधानावली मत्त कुंजरघटा
निरखि गजराज मानों गिरिते टूट्यो । बिकट चटकन
चोट चरण गहि पटकि महि निघटि गये सुभट सतसब
कोछूट्यो ॥ दास तुलसी परत धरणि धरकत झुकत
हाटसी उठत जंबुकनि लूट्यो । धीर रघुबीरके बीररण
बांकुरे हांकि हनुमान कुलि कटककूट्यो २९ ॥ छप्पय॥
कतहुं बिटपभूधर उपारि अरिसैन बरष्षत । कतहुँ
बाजिसों बाजि मर्दि गजराज करष्षत ॥ चरण चोट
चटकन चकोट अरि उर शिर बज्जत । बिकट कटक
बिद्दरत बीर बारिद जिमि गर्जत ॥ लंगूरलपेटत पटकि
महि जयति राम जय उच्चरत । तुलसीश पवननंदन
अटल युद्धक्रुद्ध कौतुककरत ३० ॥ घनाक्षरी॥ अंगअंग
दलित ललितफूले किंशुकसे हने भट लाखन लषणया-
तुधानके।मारिकै पछारिकै उपारि भुजदण्ड चण्ड खण्ड
खण्ड डारेते बिदारि हनुमानके ॥ कूदत कबंधके कदंब
बंबसी करत धावत देखावतहै लाघौराघौ बानके । तु-
लसी महेश बिधि लोकपाल देवगण देखत बेवानचढ़े

